श्री त्रिपुरसुन्दर्यै

जगद्गुरु शंकराचार्य कृत

# सौन्दर्य लहरी

कश्मीरी पद्यानुवाद हिन्दी टीका सहित

अनुवादक

प्रो० ओमकार नाथ च्रंगू

श्री चक्र



श्री त्रिपुरसुन्दर्यै नमः

जगद्‌गुरु आद्य शंकराचार्य कृत

# सौन्दर्य लहरी

## कश्मीरी पद्यानुवाद तथा सरल हिन्दी टीका


अनुवादक

**प्रो० ओमकार नाथ च्रंगू**


श्रीचक्र यन्त्र




प्रकाशक

**शोभा प्रकाशन**

- 9419104787, 0191–2438676

E.mail: shoba_net@sancharnet.in

जगतगुरु आद्य शंकराचार्य कृत 'सौन्दर्य लहरी'
कश्मीरी पद्यानुवाद तथा सरल हिन्दी टीका

रूपान्तरकार : प्रो० ओम्कार नाथ च्रंगू

प्रकाशन वर्ष 2005

मूल्य : 25/–

अक्षर संयोजन : शोभा क्रियेशन्स, 217ए0, 7/7 नानक नगर,
जम्मू । दूरभाष : 0191–2438676

मुद्रक : बी.बी. ग्राफिक प्रिंटर, ई-49/8, ओखला फेस-2,
नई दिल्ली-110020 फोन : 41707666

प्रकाशक : शोभा प्रकाशन, जम्मू । – 9419104787,

---

मिलने का पता : **भगवानगोपीनाथजी आश्रम,**

- उदयवाला, बोड़ी जम्मू।
- वैखुरीयार हब्बाकदल, श्रीनगर
- पम्पोश एन्कलेव, दिल्ली ।

# प्रस्तावना

विश्व विख्यात विचारक चिन्तक तथा अद्वैतवाद के प्रवर्तक दार्शनिक आद्य शंकराचार्य ( 8वीं शताब्दी ईस्वी) ने 'सौन्दर्य लहरी' की रचना की है। कश्मीर के तीर्थ–स्थलों विशेष कर शक्ति पीठों की यात्रा करते समय और देवी माँ के अद्भुत लावण्यमय शक्ति स्रोतों से प्रेरित–प्रभावित होकर शंकराचार्य को अपनी हठधर्मिता छोड़ कर शक्ति की महिमा और प्रतिष्ठा को स्वीकारना पड़ा । माता क्षीरभवानी और शारदा माँ के पवित्र धाम पर उपस्थिति देकर शंकराचार्य अभिभूत हो उठे थे। 'सौन्दर्य लहरी' कुण्डलिनी शक्ति और श्रीचक्र साधना का ज्ञान स्रोत है। ऐसा माना जाता है कि इस रचना के दो खण्डों हैं – 'आनन्द लहरी' और 'सौन्दर्य लहरी' । इन दोनों खण्ड़ों को मिला कर रचना का नाम 'सौन्दर्य लहरी' दिया गया है। 'आनन्द लहरी' के 42 और 'सौन्दर्य लहरी' के 61 श्लोकों को मिलाकर 103 श्लोकों की रचना ' सौन्दर्य लहरी' है। 'आनन्द लहरी' में अध्यात्म और सौन्दर्य लहरी में भौतिक सृष्टि के विराट पक्ष पर प्रकाश डाला गया है। ब्रह्म के आनन्द स्वरूप से 'सत्' में सौन्दर्य का आभास तथा सत्–चित् शक्ति में आत्मानन्द का भाव जाग्रत होता है। वस्तुतः शक्ति की आराधना का तात्पर्य ब्रह्म की आराधना ही है क्योंकि शक्ति का अस्तित्व शक्तिमान के अस्तित्व से पृथक नहीं समझा जाता। ब्रह्म की शक्ति ही शिवा है और शिव–शिवा में कोई भेद नहीं। अतः शिवा के गुण–वर्णन में शिव का गुण–वर्णन ही निहित है।

शैव अनुयायों का दृढ़ विश्वास है कि शक्ति के बिना शिव शव है। कश्मीर शैवमत के द्वितीय तत्त्व 'स्पन्द शास्त्र' पर ध्यान दीजिये, बात स्वतः स्पष्ट हो जाती है। वास्तव में शंकराचार्य महाराज को 'त्रिक् शास्त्र' का ज्ञानानुभव शारदा के शक्तिपीठ पर ही प्राप्त हुआ था।

कहा जाता है कि शारदा मन्दिर शक्तिपीठ के चार द्वार चार दिशाओं में स्थित थे। तीन द्वार तो सदा खुले रहते थे परन्तु दक्षिण दिशा में स्थित द्वार सदा बन्द रहता था । कारण यह था कि उस समय तक दक्षिण–भारत का कोई महापण्डित शारदा पहुँच कर शारदापीठ के विद्वानों को अपनी ज्ञान गरिमा से प्रभावित नहीं कर सका था। शंकराचार्य ने शारदा पहुँच कर इसी दक्षिण द्वार से मन्दिर–परिसर में प्रवेश किया और महापण्डितों की विभिन्न शंकाओं का समाधान करते हुए तथा अपने पाण्डित्य का प्रमाण देकर श्रेष्ठ विद्वानों, चिन्तकों और तत्त्व वेत्ताओं की पंक्ति में स्थान पा कर सुशोभित हुए थे।

शारदा से लौट कर ही शंकराचार्य शक्ति के अद्‌भुत स्पन्द स्रोत से प्रभावित हुए और 'सौन्दर्य लहरी' का निर्माण किया। वे प्रथम श्लोक में ही इस तथ्य को स्वीकार करते हैं कि शक्ति के बिना शिव जड़ है और शिव की शिवता (शिव कर स्वरूप, मंगलकारी स्वरूप) शक्ति के सौन्दर्य कणों से ही खिल उठती है :–

**शिवः शक्त्या युक्तो यदि भवति शक्तः प्रभवितुं**
**न चेदेवं देवो न खलु कुशलः स्पन्दितु–मपि ।**
**अतस्त्वा–माराध्यां हरि–हर–विरिन्चादिभि–रपि**
**प्रणन्तुं स्तोतुं वा कथ–मकृतपुण्यः प्रभवतिः ।।**

कहते हैं शंकराचार्य कश्मीर में मण्डन मिश्र और आचार्य अभिनवगुप्त के आश्रमों में कुछ समय रहे हैं। 'सौन्दर्य लहरी' तंत्रशास्त्र की एक अनुपम रचना है। शंकराचार्य ने योग और उपासना की एकता को प्रत्यक्ष रूप से प्रतिपादित करते हूए कुण्डलिनी योग के महत्त्व को रेखांकित किया है। कुण्डलिनी योगाभ्यासी मणिपुर में अग्नि तत्त्व और स्वाधिष्ठान में जल तत्त्व का अनुभव करते हैं । 'सौन्दर्य लहरी' के उन्नतालीसवे और चालीसवे श्लोक को देखकर ऐसा प्रतीत होता है कि शंकर यहां तनिक उलझ गए हैं।

'सौन्दर्य लहरी' का अध्ययन करते समय मुझे ऐसा लगा कि विचारक शंकराचार्य की सौन्दर्यान्वेषी आँखें सर्वत्र अद्‌भुत को निहार रही हैं। कहीं–कहीं ऐसा आभास होता है कि शक्ति माँ का सौन्दर्य–चित्रण

भौतिक अथवा ठोस शारीरिक सौन्दर्य–वर्णन में उलझ गया है। मुझे नहीं लग रहा है कि शंकराचार्य शक्ति माँ के अद्भुत सौन्दर्य के साथ न्याय कर सके हैं। मांसल शरीर अंगों के चित्रांकन में शंकराचार्य महाराज शालीनता के बन्धन लाँघ चुके हैं। आलोचकों और तत्त्व वेत्ताओं को इस विषय में गहराई के साथ सोचना होगा। बात में कितना भी आध्यात्मिक अर्थ क्यों न निहित हो लेकिन बात कहते समय हमें ध्यान रखना होगा कि हम शक्ति माँ की चर्चा करते हैं किसी सामान्य पुष्पांगी सुन्दरी की नहीं।

लेकिन यह सत्य है कि ऐसे उदाहरण बहुत कम देखने को मिलते हैं।

'सौन्दर्य लहरी' की टीकाओं में पण्डित लक्ष्मीधर कृत टीका प्रधान मानी जाती है। इन्होंने लगभग 100 बीज मन्त्र, यन्त्र और अनुष्ठान–क्रम सविस्तार स्पष्ट किये हैं । व्याख्या ग्रन्थों में डा० रुद्र देव त्रिपाठी का व्याख्या–ग्रन्थ 'सौन्दर्य लहरी' पर्याप्त उपयोगी माना जाता है। हिन्दी भाषा में लिखित यह रचना सन् 2001 ई० में 'रजत प्रकाशन' दरियागंज, नई दिल्ली से प्रकाशित हुई है।

आज यह अत्यन्त हर्ष का विषय है कि प्रोफेसर ओमकारनाथ च्रंगू ने 'सौन्दय लहरी' का कश्मीरी और हिन्दी भाषा में पद्यानुवाद तैयार किया है। इस अनुवाद कार्य को पूरा करने के लिए च्रंगू साहब ने वर्षो साधना की है। निरन्तर प्रयास रत रहे हैं और आज साधनात्मक जीवन के इस वट–वृक्ष की छाँव (छांह) में आनन्दमय दिखाई देते हैं।

च्रंगू साहब कश्मीरी भाषा के एक वरिष्ठ कवि हैं। मुझे इनकी कई रचनाओं को कवि सम्मेलनों मे सूनने का सौभाग्य प्राप्त हुआ है। कई रचनाएं पत्र–पत्रिकाओं में प्रकाशित हो चुकी हैं। अध्यात्म, दिव्य शक्तियों एवं विशिष्ट धार्मिक उत्सवों से सम्बन्धित अंग्रज़ी भाषा में लिखे गए इनके लेख, जो विभिन्न पत्रिकाओं में प्रकाशित हुए हैं, काफ़ी चर्चित रहे हैं। वास्तव में उन पर भगवानजी की कृपा है और यह उन्हीं के आशीर्वाद का फल है कि आज आद्य शंकराचार्य की अद्भुत रचना का कश्मीरी पद्यानुवाद प्रस्तुत करने में उन्हें सफलता मिली है। वे भगवानजी के शिष्य

एवं परम भक्त एक साथ हैं। लेकिन मुझे दिया हुआ प्रण आज तक इन्होंने पूरा नहीं किया है।

आशा है पाठक समुदाय इस रचना से लाभान्वित होंगे और न केवल संस्कृत भाषा और साहित्य के पाठकों अपितु हिन्दी और कश्मीरी पाठकों और भक्तजनों को भी 'सौन्दर्य लहरी' के मूल कथ्य एवं तथ्य को समझने में सहायता प्राप्त होगी ।

मुझे विश्वास है कि पुस्तक–समीक्षा करने वाले विद्वान आलोचक बन्धु रचना के गुण – दोषों पर प्रकाश डालते हुए लेखक का मार्ग निर्देश भी करेंगे और उत्साह वर्धन भी।

तर्काश्रित प्रत्येक आलोचनात्मक टिप्पणी का स्वागत होना चाहिए क्योंकि स्वस्थ आलोचना परिपक्व लेखन की पहचान होती है।

इसी विश्वास के साथ ........

मई 31, 2005 **प्रो० (डॉ०) भूषणलाल कौल**

# दो शब्द

हमारा सम्पूर्ण सांस्कृतिक इतिहास और प्राचीन साहित्य संस्कृत भाषा में निबद्ध है। सर्वसाधारण जन–समाज आज संस्कृत से दूर होता जा रहा है। इसी कारण संस्कृत रचनाओं का हिन्दी अथवा अन्य किसी भारीतय् भाषा में अनुवाद करके प्रस्तुत करने की आवश्यकता महसूस हो रही है। कई विद्वानों ने आज तक 'सौन्दर्य लहरी' की रहस्यपूर्ण व्याख्याएं प्रस्तुत की हैं। कश्मीर के एक वरिष्ठ विद्वान पण्डित हर भट्ट शास्त्री ने भी 'सौन्दर्य लहरी' का एक भाष्य प्रकाशित किया है।

मातृ भाषा हर एक व्यक्ति को अपनी ओर आकर्षित करती है। इसी कारण कई भक्त जनों के अनुरोध पर मैंने 'सौन्दर्य लहरी' का सहज और सरल पद्यानुवाद प्रस्तुत करने की चेष्टा की है। इस स्तोत्र –रत्न को कश्मीरी विस्थापितं पण्डित समाज के सम्मुख प्रस्तुत करने का मैंने सोद्देश्य प्रयास किया है ताकि आतंकित जन समाज इस संकट काल में भी अपनी स्वस्थ परम्परा, विश्वास और मान्यताओं के साथ दृढ़ता के साथ जुडा रहे। हिन्दी भाषा–भाषियों के लिये हिन्दी भाषा में सरल भावार्थ प्रस्तुत किया गया है साथ ही अन्य रहस्यपूर्ण तथ्यों का स्पष्टीकरण करने का प्रयास किया गया है। इस महत्त्वपूर्ण अनुवाद कार्य में मेरे विद्या गुरु स्वर्गीय जानकीनाथ कौल 'कमल', शैवशास्त्री डॉ० बलजिन्नाथ पण्डित तथा स्वगीर्य दीनानाथ शास्त्री 'यक्ष' और प्रो0 मखनलाल जी कुकिलू ने मेरा मार्गदर्शन किया । इन सब महानुभावों का आशीर्वाद मेरे लिये संजीवनी सिद्ध हुआ है। मैं इनका अनुगृहीत हूँ ।

भगवान गोपीनाथजी के भक्त श्री राजेन्द्र जी कम्पासी ने कम्प्यूटर कम्पोज़िंग में शुद्ध लिपि निकाल कर सराहणीय कार्य कर, जो पुस्तक को आप तक सुन्दर छाप कार्य में मेरी सहायता की मैं उनका आभारी हूँ । भगवान गोपीनाथजी ट्रस्ट के प्रधान तथा ट्रस्ट के भक्त मित्रों, जिन्होंने

मेरा उत्साह वर्धन किया उनका भी सदा आभारी रहूंगा ।

इस रचना को सन्तुलित अभिव्यक्ति प्रदान करने में मेरे परम मित्र और हितैषी भगवान गापीनाथजी 'बॅब जी' के भक्त प्रोफेसर (डॉ0) भूषणलाल कौल का योगदान पर्याप्त लाभदायक सिद्ध हुआ । डॉ0 कौल ने सफलता पूर्वक मार्गदर्शक की भूमिका निबाही ।

'सौन्दर्य लहरी' का यह कश्मीरी पद्यानुवाद जगद्गुरु भगवान गोपीनाथजी महाराज के अपार अनुग्रह से ही सम्भव हो सका है।

अतः इस रचना को उन्हीं के प्रति अर्पित कर रहा हूँ।

**श्रद्धा सुमन स्वीकारो बॅब जी**
**जन्म सफल हो जायेगा**
**बिगडी बात बना लो बॅब जी**
**हृदय कँवल खिल जायेगा ।**

जम्मू
31 मई 2005 ई०

प्रो0 ओमकार नाथ च्रंगू

# ध्यान

## ओं श्री त्रिपुरसुन्दर्यै नमः

तेंमि आदि शंकरन शन्कराचार्यन
ज़ॊंगि यलि शक्ती कॅरॣन यि भखती
मोख्वॅ द्रायि वॊनी तस ही भवॊनी
थर्नु पेयि यि आनन्द सुन्दर्य् लहरी
ग्वरॖ अनुग्रह युस यि कॉशुर अनुवाद
पॅरि प्रावि चानि भखती हुन्द प्रसाद
अस्य अवय गुलि गण्डिथ छिय प्यवान चेय परन
गछ़ प्रसन्न ॲसि कर अज्ञान दूर
माता गछ़ प्रसन्न असि कर अज्ञान दूर

**शिवः शक्त्या युक्तो यदि भवति शक्तः प्रभवितुं**
**न चेदेवं देवो न खलु कुशलः स्पन्दितु–मपि।**
**अतस्त्वा–माराध्यां हरि–हर–विरिन्चादिभि–रपि**
**प्रणन्तुं स्तोतुं वा कथ–मकृतपुण्यः प्रभवतिः 1**

हे दवी ! शक्ति से सम्पन्न हो कर ही शिव स्पन्दित[1] होने के योग्य बन जाता है, शक्ति का साथ न होने से वह इकार–रहित शव होता है। आप हरि, हर तथा ब्रह्मा की भी आराध्य हो। आप की स्तुति किसी पुंण्य न करने वाले पुरुष से से कैसे हो सकती है – हे देवी आप को प्रणाम हो।

**शिव, शक्ती रोसॅ न हलुॅ डलॅ हय्कान क'रिथ**
**स्पन्द रोसॅ ई रो'स शव बासवुन**
**शिव–शक्ती सोस छु ज़गतन व्यकास दिवान**
**ब्रह्मा वेशॅन–रुद्र ति चे़यॅ पूज़ करान**
**यिमन ज़न्मॅ ज़न्मन हन्दि पोॅन्य छि सन्चे़थ**
**तिमय बाग्यवान हय्कान चे़ अस्तुती करिथ ।**
**असि अवय गुलि गण्डिथ छिय प्यवान चे़य परन**
**गछ़ प्रसन्न असि कर अज्ञान दूर –**
**माता, गछ़ प्रसन्न असि कर अज्ञान दूर ।।**

1. सृष्टिं – रचना

तनीयांसं पांसुं तव चरण–पङ्केरुह–भवं
विरिंचिः संचिन्वन् विरचयति लोकानविकलम् ।
वहत्येनं शौरिः कथमपि सहस्रेण शिरसां
हरः संक्षुद्‌यैनं भजति भसितोद्‌धूलन–विधिम् 2

तुम्हारे चरण कमलों से उत्पन्न छोटे से रजकण को लेकर ब्रह्मा लोक–लोकान्तरों की रचना करते हैं। फिर उसे सहस्र शिरों वाला शेषनाग धारण कर सँभालता है और विलय पर शिव उसको भस्म करके, उस भस्म को अपने अंग–अंग पर मलते हैं।

चानि पादि कमल तलुँ गरिदि मोइँ माता
ब्रह्मा करान छु रचना ज़गतन
सासुँ कलॅ दॉरी शीशनाग माता
अथ–रॅटिथ वेशॅणुं रूपॅ पालना करान
प्रलयुँ विज़ि रुद्रॅ रूपुँ शिव ॲथि बसम करान
सुय बस्म मॅलिथ बनान सु बस्मादर –
अंसि अवय गुलि गण्डिथ छिय ..........

अविद्याना–मन्त–स्तिमिर – मिहिर–द्वीप–नगरी
जडानां चैतन्य–स्तबक–मकरन्द–स्रुतिझरी।
दरिद्राणां चिन्तामणिगुणनिका जन्मजलधौ
निमग्नानां दंष्ट्रा मुररिपु–वराहस्य भवति 3

हे दवी, आप अविद्या में पडे लोगों का अन्धकार दूर करने के लिए ज्ञान–रूपी सूर्य हो। जड़ जीवों के लिए ज्ञान रूप चेतन–गुलदस्ते से निकलने वाले मकरन्द के स्रोतों का ज्ञान रूप हो। दरिद्रों के लिए चिन्तामणि माला रूप हो। जन्म–मरण रूपी भवसागर में डूबे हुए जीवों का वराह भगवान के दाँत के समान उद्धार करने वाली हो।

चॉञ पाद छि अज्ञान कासुँवुन बासकर
पो'श गोंद मुशकुँ–आरुँ मूडता चटान
हाजतमंदन लाचारन दरिद्रन
चिन्तामणि रतनुँ सम्पदा दिवान
भवसरु ज़ेतॅ मरुँ भय यिम व'लिमुॅत्य
तिमन वराह–दन्त वोशनुँ रूप छख रछान ।
असि अवय ...

त्वदन्यः पाणिभ्यामभयवरदो दैवतगणः
त्वमेका नैवासि प्रकटित–वराभीत्यभिनया ।
भयात् त्रातुं दातुं फलमपि च वांछासमधिकं
शरण्ये लोकानां तव हि चरणावेव निपुणौ 4

हे शरण देने वाली ! तुम्हारे अतिरिक्त सभी देवगण हस्त–संकेतों से अभय तथा वरदान देते हैं। पर आप ही एक ऐसी हो जो हस्त संकेत नहीं करतीं। अपितु शरणागतों को भय से त्राण और इच्छित फल प्रदान करने में आप के चरण ही निपुण हैं।

चे़ रॉस सॉरी दिवता़ छि ही माता
अथुँ तुलिथॅय अभय तुँ वरदान दिवान
मगर चुँ अख छख अथुँ अङ्ग मुद्राय रोसॅ
भय हरान तुँ शरनागतन वर दिवान
कारण छु बस मॉजि चरनॅ कमलन तल
चान्यन छु बखत्यन पुज़ॅनुँ प्येठ बनान ।।
असि अवय ...

**हरिस्त्वामाराध्य प्रणत–जन–सौभाग्य जननीं**
**पुरा नारी भूत्वा पुररिपुमपि क्षोभ–मनयत्।**
**स्मरोऽपि त्वां नत्वा रतिनयन–लेहयेन वपुषा**
**मुनीनामप्यन्तः प्रभवति हि मोहाय महताम् ॥ 5॥**

एक समय प्रणत पुरुषों के लिए विष्णु ने आपकी आराधना की और मोहिनी रूप धारण करके हितकारी बने, उस मोहिनी स्वरूप पर त्रिपुरारि शिव भी मोहित हो गये और कामदेव भी रति रूंप में ध्यानाकर्षित हुए। महानात्मा मुनिजनों के अन्तःकरण में भी मोह उत्पन्न हुआ।

**मोहनी स्वरूप–स्वभाग्य जननी माता**
**नारायणनुँ ति दोर सु मोहनी स्वरूप**
**युस महादीव शिव छु मुँह रॅस माता**
**अथ स्वरूपस ब्रम्यव तुँ आव व्वलसुँनस**
**कामदीव ति ध्यान चोन रति रूप साधान**
**अदुँ कम कम, रेशॅ ति मूहित गछ़ान ॥**
**असि अवय ...**

धनुः पौष्पं मौर्वी मधुकरमयी पन्च विशिखाः
वसन्तः सामन्तो मलयमरु–दायोधन–रथः ।
तथाप्येकः सर्वं हिमगिरिसुते कामपि कृपां
अपांगात्ते लब्ध्वा जगदिदि–मनङ्गो विजयते 6

पुष्प निर्मित धनुष, मधुकर–डोरी, शब्द–स्पर्श–रूप रस–गन्ध यही पांच उसके बाण, वसन्त ही सबल आयु, मलयगिरि शीतल सुगन्धित वायु उसका रथ और स्वयं शरीर–रहित – अनंग ऐसे ही आयुधादि लेकर वह सम्पूर्ण संसार को जीत लेता है। हे देवी उसका यह सारा सामर्थ्य आपकी अल्प कृपा–दृष्टि का फल है।

**असतुॅर शस्तुॅर व्यॅखॅति कामदीवस**
**पोशुॅ तीरकमान तुॅ मॉछ–बोम्बुॅरॅ – लॉनॅ, तार**
**पांछ तीर, वाँस वसन्त, मलयगिर वाव् छु रथ**
**काया शरीर न केंह न आकार ति कांह**
**हि हिमालॅ पुत्री ॲकि दायायि द्रष्टि**
**बॅन्यव बलवान करिन ज़गत मूहित।।**
**असि अवय ...**

क्वणत्कांची–दामा करिकलभ–कुंभ–स्तन–तनां
परिक्षीणा मध्ये परिणत–शरच्चन्द्र–वदना ।
धनु–र्बाणान् पाशं सृणिमपि दधाना करतलैः
पुरस्ता–दास्तां नः पुरमथितु–राहो–पुरुषिका 7

नाजुक कमर और उसमें घूँघरू लगा कमर बन्द, उभरे हुए कुम्भ समान भारी स्तनों के कारण झुकी पूर्णिमा के चन्द्र समान मुखारबिन्द, चार हाथों में बाण, पाश और अंकुश लेकर शिव की प्रिया महामाया शक्ति रूपा हमारे ध्यान में सदा प्रकट रहे।

**ॲव्युल कमर तथ रो'ञि वज़ान कमरबन्द**
**हॅसि आयि वछॖबारॖ नमिथॅय चॖ मॉजि**
**पुनिम चन्द्रमॅ ह्युह शूबवुन मुखारबे'न्द**
**दनुष, बाण, पाश, अंकुश चतुर बोज़ॅन**
**छम मे' अबिलाशा ही त्रिपुरसुन्दरी**
**अमिय रूप रोज़तम सदा सनिधान ।।**
**असि अवय ...**

सुधासिन्धो–र्मध्ये सुरविटपि–वाटी–परिवृते
मणिद्वीपे नीपोपवनवति चिन्तामणि–गृहे।
शिवाकारे मञ्चे परमशिव–पर्यङ्कनिलयां
भजन्ति त्वां धन्याः कतिचन चिदानन्द–लहरीम् 8

हे जगत माता तुम्हारा आसन अलौकिक है। अमृत सागर के मध्य, कल्पवृक्षों से भरे मणिद्वीप के चारों ओर चिन्तामणियों से निर्मित गृह में त्रिकोणाकार मंच पर, परम शिव रूपी पीठ पर विराजमान चिदानन्द स्वरूपिणी हो। कोई विरले पुरुष ही ऐसे स्वरूप का भजन स्मरण करते हैं। वही ध्यानी धन्य हैं।

**चोन आसन अलौकिक ज़गतमाता**
**खीर सागरस मंज़ सदाशिव चे़ पीठ**
**चिन्तामनि रतन तुॅ कल्पवृक्ष अन्दि अन्दि**
**ऑथि मोखत लॉन्कि मंज़ चुॅ शूबायिमान**
**यिम बखति अमीय रूपुॅ ध्यान चोन छिय दरान**
**तिमन भाग्यवानन छु जय जयकार ॥**
**असि अवय ...**

महीं मूलाधारे कमपि मणिपूरे हुतवहं
स्थितं स्वाधिष्ठाने हृदि मरुत–माकाश–मुपरि
मनोऽपि भ्रूमध्ये सकलमपि भित्वा कुलपथं
सहस्रारे पद्मे सह रहसि पत्या विहरसे 9

कुण्डलिनी शक्ति रूप आप मूलाधार में भू तत्त्व को, मणिपुर में जल तत्त्व को, स्वाधिष्ठान में अग्नि तत्त्व को हृदय अनाहत में वायू तत्त्व को और उसके ऊपर विशुद्ध चक्र में आकाश तत्त्व को और फिर भ्रूमध्य में मन को भेद कर सुष्मना तथा शक्ति मार्ग कुल पथ से सहस्रार पदम में अपने पति के साथ विहार करती हो, हे कुण्डलिनी शक्ति आप को मेरा नमन हो।

**पृथवी तत्त्व मूलादारस प्यठ**
**ज़ल मणिपुरॅ, स्वाधिष्ठान ॲग्न**
**वायू अनाहतस आकाश विशुद्धस**
**मन भ्रूमध्य, यिथुॅ यि शक्ती पकान**
**सुषमनायि मॅन्ज़ि सहस्रारस वॉतिथ**
**शिव म्युल सपदान आनन्द लबान।**
**असि अवय ...**

सुधाधारासारै–श्चरणयुगलान्त–र्विगलितैः
प्रपंचं सिन्चन्ती पुनरपि रसाम्नाय–महसः ।
अवाप्य स्वां भूमिं भुजग–निभ–मध्युष्ट–वलयं
स्वमात्मानं कृत्वा स्वपिषि कुलकुण्डे कुहरिणि 10

हे कुण्डलिनी शक्ति, सहस्रार में आपके दोनों चरणों से प्रवाहित अमृत धारा सारे प्रपंच को सींचती हुई छः चक्रों को अमृत वर्षण करके चन्द्रमा समान शीतलता प्रदान करती हुई फिर अपने मूलाधार, अपनी भूमि में सर्पिनी के समान साड़े तीन कुण्डल लगाकर इसी कुल कुण्ड में शयन करती हो।

**पादि कमलन हॅन्दि अमृत सगविथ**
**सासबोंज़ुँ नाडी तुँ सोरूय प्रपंज़**
**अमॅृतॅ वरशुन चन्द्रम शेहजार**
**शन चक्रॅन ति अमृतॅ वरशान**
**अदुँ सुषमनायि व'ति मूलादारस**
**र'टिथ साड त्रे वर बे'यि शान्त रोज़ान ।।**
**असि अवय ...**

चतुर्भिः श्रीकण्ठैः शिवयुवतिभिः पञ्चभिरपि
प्रभिन्नाभिः शंभोर्नवभिरपि मूलप्रकृतिभिः।
चतुश्चत्वारिंशद्-वसुदल-कलाश्र-त्रिवलय-
त्रिरेखाभिः सार्धं तव शरणकोणाः परिणताः 11

हे माँ त्रिपुरसन्दरी – चार श्रीकण्ठ, शिवात्मक, उध्र्वमुख शिवत्रिकोण, और पांच अधोमुख, शक्त्यात्मक, शक्ति त्रिकोण, इन नौ मूल प्रकृतियों से तुम्हारे निवास रूप श्रीचक्र के चवालीस त्रिकोण बनते हैं। यह शम्भू के बिन्दुस्थान से पृथक है तथा तीन वृत्तों और तीन रेखाओं सहित अष्ट और षोडश दलों से युक्त हैं। इसी प्रकार आपके प्रत्यक्ष निवास रूप श्रीचक्र का निर्माण होता है। यही तुम्हारा निवास स्थान तथा ध्यान का सर्वश्रेष्ठ स्वरूप है।

1. पाठभेद – त्रयश्चुत्वारिंशद् (43)

चो़र शिव तुॅ पांछ़ शक्ति त्रिकून मिलॅविथ
यिमय नव छि मूल प्रकृति आसवॅनि
यिमव ब्योन छु मंज़स बेन्दॅ स्यान शम्भू
चे़ पम्पोश ज़् आ'ठ बे'यि शुराह व'थरव
त्रे गोलाकार तुॅ त्रन रेखायन मंज़
यिथुॅ चा़यतॉजी त्रिकून चे़ आसन
ही त्रपुरसुन्दरी यहय बनान छु श्रीच़क्र
चोन निवास तुॅ चानि ध्यानुक बोडॅ स्वरूप।
असि अवय ..

**त्वदीयं सौन्दर्यं तुहिनगिरिकन्ये तुलयितुं**
**कवीन्द्राः कल्पन्ते कथमपि विरिञ्चि–प्रभृतयः**
**यदालोकौत्सुक्यादमरललना यान्ति मनसा**
**तपोभि–र्दुष्प्रापामपि गिरिश–सायुज्य–पदवीम्** 12

हे महाशान्ति स्वरूपा हिमराज कन्या ! आपके सौन्दर्य की तुलना करने को ब्रह्मा आदि महाकवि बस कल्पना ही कर सकते हैं; यह वर्णन से परे है। इस सौन्दर्य को देख कर देव–ललनाएँ भी विचार मग्न हो जाती है और शिवमय स्वरूप के ध्यान की तलाश में रहती हैं। हे माता ! यह शिवमय सौन्दर्य छवि सहस्रार साधना के माध्यम से ही साधकों को प्राप्त होती है ।

**ही हिमालपुत्री चानि सुन्दरतायि**
**छु नुँ ब्रह्मा ति कलपना ह्यकान कॅरिथ**
**दीव ललनायि सुन्दरतायि वुॅछि वुॅछि**
**शिवमय स्वरूपुक ध्यान छ़ांडान**
**यि सुन्दरता छि शिवमय चॉनि माता**
**सहस्रार साधनायि साधकन बनान ।।**
**असि अवय ...**

नरं वर्षीयांसं नयनविरिसं नर्मसु जडं
तवापांगालोके पतितः–मनुधावन्ति शतशः।
गलद्वेणीबन्धाः कुचकलश–विस्रस्त–सिचया
हटात् त्रुट्यत्काञ्च्यो विगलित–दुकूला युवतयः 13

हे कुण्डलिनी स्वरूपा शक्ति माता, आपकी दया दृष्टि से वृद्ध, कुरूप, असमर्थ, जड़मति भक्त भी ऐसा मोहक, तेजोमय बन जाता है कि सैंकड़ों सुन्दरियाँ उसके पीछे दौड़ती हैं। उनके अंग बन्धन ढीले पड़ जाते हैं। हे कुण्डलिनि शक्ति त्रिपुर सुन्दरी तुम्हारे अनुग्रह से ही काया वश में आ सकती है। (यहां ई बीज के महत्त्व को प्रतिपादित किया गया है )।

**वृद्ध कुरुप सामर्थ रो'स कांह आ'सितन**
**अकि दयायि द्रष्टि सु तीज़मय बनान**
**गूपी सासॅु–बॅजॅु पत तस लारान**
**अङ्ग–अङ्ग बन्धन छिख व्यसरान**
**ही कुण्डलिनी शक्ति त्रपुरसुन्दरी**
**यि वश–काया छि चानि अनुग्रॅह बनान ।।**
**असि अवय ...**

क्षितौ षट्पञ्चाशद्–द्विसमधिक–पञ्चाश–दुदके
हुताशे द्वाषष्टि–श्चतुरधिक–पञ्चाश–दनिले ।
दिवि द्विःषट्त्रिंशन्–मनसि च चतुःषष्टिरिति ये
मयूखा–स्तेषा–मप्युपरि तव पादांबुज–युगम् 14

हे ज्योतिर्मयी माँ, आप श्री के चरण कमल केन्द्र बिन्दु के 360 कला (मयूखाओं) के भी ऊपर हैं। इनमें 56 पृथ्वी के 52 जलात्मक, 62 अग्नि की, 54 अनिलात्मक वायु के 72 आकाश की तथ 64 शिखायेंमन की। इन सम्पूर्ण 360 जीवनात्मक तथा सृश्टयात्मक कलाओं से परे ब्रह्मरन्ध्र में सहस्रार के ऊपर आपके चरणकमल विराजमान हैं।

**श्रीचक्र आदार, शक्ति कण, कलायि यिम**
**प्रथवी शिवन्ज़ांह(56) दुवन्ज़ांह(52) ज़ॅलस**
**अग्नी दुहॉ्ठ(62) तुँ वायूस छिय चुवन्ज़ांह(54)**
**आकाशस दुस्तथ(72) मनस चुहॉठ (64)**
**चॉनि पादॅ कमलुँ ज़ूरि यिमव अपोर छि माता**
**सहस्रार बेन्दुँ ब्रह्माण्ड सगवान ।।**
**अंसि अवय ...**

शरज्ज्योत्स्ना–शुद्धां शशियुत–जटाजूट–मकुटां
वर–त्रास–त्राण–स्फटिकघुटिका–पुस्तक–कराम्।
सकृन्न त्वा नत्वा कथमिव सतां सन्निदधते
मधु–क्षीर–द्राक्षा–मधुरिम–धुरीणाः फणितयः 15

हे ज्ञान दायिनी माँ, शरद पूर्णिमा श्वेत वर्ण वाली माँ, शिर पर शान्ति सूचक–चन्द्र मुकट धारी महामाया रूप जटाजूट वाली, दो हाथों से अभय तथा वरदान मुद्रा धारण किये हुए और दूसरे दो हाथों में पुस्तक तथा स्फटिक–माला लिये हे माँ, आपके इस स्वरूप का ध्यान और नमन न करने वाला कैसे श्रेष्ठ कवियों के समान मधु, क्षीर, जैसी माधुर्य कविता (अस्तुति) कर सकता है। हे माँ ! तुम्हारा मुखारबिन्द कार्तिक पूर्णिमा की धवलता और शुभ्रता से सुशोभित है।

कारतिक पुनिम ह्युह प्रकाशमान मुखारब्यंद
द्वयि हुन्द चन्द्रॅ कला जटा जूटस
ज़ॅ अथुॅ अभय वरदान मुद्रा द'रिथ
बे'यन द्वन छि पुस्तक तुॅ स्वठ़क मणिमाल
युस नुॅ यिथि स्वरूपुक ध्यान दरि, नमन कॅरि
कति वुज़ि तस मधुर–मीठ वा'णी ॥
असि अवय ...

**कवीन्द्राणां चेतः–कमलवन–बालातप–रुचिं**
**भजन्ते ये सन्तः कतिचिदरुणामेव भवतीम् ।**
**विरिञ्चि–प्रेयस्या–स्तरुणतर–श्रृञ्गारलहरी–**
**गभीराभि–र्वाग्भिर्विदधति सतां रञ्जनममी** 16

हे विद्या की देवी माँ, जो कवि–श्रेष्ठ अपने हृदय के कमल वन को विकसित करने वाली आप बालसूर्य अरुणामयि मूर्ति का ध्यान तथा स्मरण करते हैं तुम्हारा स्वरूप सूर्योदय की स्वर्ण आभा लिये मन के पद्म उपवन को प्रफुल्ल बना देते हैं। उनके द्वारा ब्रह्मा की प्रिया सरस्वती की तरुणतर श्रृंङ्गार लहरी से निर्गत गम्भीर सुन्दर कविताएँ सज्जनों का मनोरंजन करने वाली होती हैं। यही तुम्हारे दिव्य स्वरूप का प्रसाद साधकों को उपलब्ण होता है।

**व्वदयुक सिर्य ह्युह सोनसुन्द स्वरूप चोन**
**मनुँकि पम्पोश बाग छु फो'लरावान**
**मोखँ वुज़ान छि कवियन गदगदवा'नी**
**व्यदवान गछ़ान हर्शस व्यकास लबान**
**ज़न छि ब्रह्मा सन्ज़ु सरस्वती वनवान**
**यि चानि अमि स्वरूपक छु साधकन प्रसाद ।।**
**असि अवय ......**

सवित्रीभि–र्वाचां शशि–मणि–शिला–भङ्ग–रुचिभि–
र्वशिन्याद्यभि–स्त्वां सह जननि संचिन्तयति यः।
स कर्ता काव्यानां भवति महतां भङ्गिरुचिभि–
र्वचाभि–र्वाग्देवी–वदन–कमलामोद–मधुरैः 17

सावित्री सहित वशिनी आदि अष्ट शक्ति वाग्देवियां चन्द्रमणि शिला से निर्मित शोभामयी जननी, जो आपका इस प्रकार से सजित विश्व जननी रूप का चिन्तन करता है, वही आनन्दित हो जाता है और उसी के मुख से अद्भुत कविता जन्म लेती है मानो वाग्देवी स्वयं स्तुति पाठ कर रही हो।

**चन्द्रकान्त रतनँ सोव्स गॅरॅमॅच़ ज़ोतवॅन्य**
**वशनी ह्यथ चे़ ऑठ वाकदीवी**
**ही त्रपोरसुन्दरी युस युथ ध्यान रॅटि**
**चोन सरस्वती रूप साधनायि मंज़**
**सुय फोव्लि तस नेरि मोव्खॅ तिछ़ कविता**
**ज़न पानुॅ सरस्वती आसि वनवान ।।**
**असि अवय ...**

तनुच्छायाभिस्ते तरुण–तरणि–श्रीसरणिभि–
र्दिवं सर्वा–मुर्वी–मरुणिमनि मग्नां स्मरति यः ।
भवन्त्यस्य त्रस्य–द्वनहरिण–शालीन–नयनाः
सहोर्वश्या वश्याः कति कति न गीर्वाण–गणिकाः 18

उर्वशी तथा स्वर्ग की अति सुन्दर अपस्रायें अपने मृग नयनों से जाने किन–किन को अपने वश में करती हैं। उन साधकों के चारों ओर गत करती हुई नमन करती हैं जिन के ध्यान में तुम्हारा यह स्वरूप विद्यमान रहता है। तुम्हारा यह स्वरूप उदित होते सूर्य सदृश, अनार पुष्प के समान आभा युक्त तथा केसरी रंग में शोभायमान पृथ्वी और स्वर्ग को रसमय बना देती है।

**उर्वशी तुँ सुन्दर स्वर्ग् अफसराय यिम**
**हरणुँ चेशुँमव करान कमन कमन वश**
**गथ करान नमन क्रान तिमन तिमन साधकन**
**यिमन सु चोन स्वरूप आसि ध्यानस मंज़**
**धॉन पोश तुँ कोन्ग रंगुँ खस्वुन सिर्य ह्युह**
**प्रथवी तुँ स्वर्गस रसमय करान ।।**
**असि अवय ...**

मुखं बिन्दुं कृत्वा कुचयुगमध-स्तस्य तदधो
हरार्धं ध्यायेद्यो हरमहिषि ते मन्मथकलाम् ।
स सद्यः संक्षोभं नयति वनिता इत्यतिलघु
त्रिलोकीमप्याशु भ्रमयति रवीन्दु-स्तनयुगाम् 19

हे त्रिलोक सुन्दरी! जो साधक मन्मथकला आकृति में आपके श्रीमुख को एक बिन्दु, नीचे स्तन दो बिन्दु, उसके नीचे के भाग को शिवार्द्ध रूप जानकर ध्यान करें उसके लिये किसी भी स्त्री को मोहित करना छोटी सी बात है वह तो तीनों लोकों को जिनके स्तन सूर्य चन्द्रमा है, को भी वश कर सकता है। अर्थात् मुमुक्षुजन आपके ध्यान में ही मग्न रहते हैं।

केन्द्र बिन्दु-मुखारबेन्द ध्यानस रॅटिथॅय
बोनुं ज़ॅ बेन्द वॅछ, पतुं र हरार्द रूप
अदुं ज़ेनि मनमथ कला यिमन बेन्दन प्यठ
ललनायि छ़ांडनस सुॅ नय व्यसरान
कॅरि ध्यानुं वश त्रेलोकि त्रिलोक-सुन्दरी
यथ सिर्य चन्द्रम वछ़ॅ ज़ोतान ।।
असिं अवय .......

किरन्ती–मङ्गेभ्यः किरण–निकुरुम्बामृतरसं
हृदि त्वा–माधत्ते हिमकरशिला–मूर्तिमिव यः।
स सर्पाणां दर्पं शमयति शकुन्ताधिप इव
ज्वरप्लुष्टान् दृष्ट्या सुखयति सुधाधार–सिरया 20

हे परमेश्वरी जो साधक अमृत रस रूपी रश्मि–समूह की वर्षा करने वाली त्रिपुरसुन्दरी का हृदय में ध्यान केन्द्रित करता है वह, जैसे गरुड, सर्पों के विष का शमन करता है वैसे ही सुधा धार वर्षिणी, नाडी के द्वारा, मात्र दृष्टि से हर प्रकार के ज्वर भय और ताप से मुक्त हो जाता है।

युस ध्यानुँ स्यद कॅरि चन्द्रमणि मोखतुँ ह्युह
हेरि बोनुँ अनुग्रह चुँ प्रवुँ त्रावान
तस हंज़ि दृष्टि मात्र सॉति ज़गत माता
गरुड रूप ज़न सोरफुँ विशमद शमान
अमृत वर्शवॅनि नॉडी स्वभाव किन्य
सु अकि नज़रि ज्वर, भय, ताप छुय हरान ।।
असि अवय ...

तटिल्लेख–तन्वीं तपन–शशि–वैश्वानर–मयीं
निषण्णां षण्णामप्युपरि कमलानां तव कलाम् ।
महापद्माटव्यां मृदित–मलमायेन मनसा
महान्तः पश्यन्तो दधति परमाह्लाद–लहरीम् 21

हे आनन्दमयी महाकला माँ, आकाश में चमकती बिजली के समान, सूर्य, चन्द्र अग्नि एवं मूलाधार से षटचक्रों के ऊपर सहस्रार में विराजमान, आप का प्रकाशमय स्वरूप मोह, माया से मुक्त मन वाले साधक ही देख सकते हैं। बस, वे ही परमानन्द की लहरी को धारण करते हैं।

वुज़मलुँ प्रकाश हिश शन कमलन पे'ठि
शिव म्युल–कलाचोन ज़ोतवुन स्वरूप
सिर्य चन्द्रम अग्नी शमरॉविथ
सहस्रदल पम्पोश डल चे़ आसन
यिमव मनुँ मुह माया आसि ज़ी'निमॅच़
तिमय बाग्यवान छि युथ दर्शुन लबान ।।
असि अवय ...

भवानि त्वां दासे मयि वितर दृष्टिं सकरुणां
इति स्तोतुं वाञ्छन् कथयति भवानि त्वमिति यः
तदैव त्वां तस्मै दिशसि निजसायुज्य–पदवीं
मुकुन्द–ब्रह्मेन्द्र–स्फुट–मकुट–नीराजितपदाम् 22

हे करुणामयीं माँ, इस दास पर भी दया दृष्टि कीजिए ताकि मेरा ध्यान केन्द्रस्थ हो और मेरी वाणी सफल हो जाये। इस प्रकार की इच्छा करके साधक–भक्त अपने मुख से, 'भवानी त्वम्' (मैं तुम सा हो जाऊँ) इतना ही कह पाता है। उसी समय उसे सायुज्य पदवी प्रदान करती हो। उस पदवी को विष्णु, ब्रह्मा इन्द्र आदि नत मस्तक होकर आरती उतारते हैं।

**कर दया दृष्टि गॅछ़ प्रसन्न भवा'नी**
**युथ मे' ध्यान द'रि गॅछ़ि स्यद्ध वॉणी**
**वासनायि छ़'नुँ गछ़न वॅनि' 'भवानी त्वम'**
**गछ़य्स म्युल पाद चॉञि बॅन्यस आसन**
**तिमनॅय साधकन तीज़ सो'सॅ ताजदार**
**ब्रह्मा वेशन, इन्द्र न्यथ नमन करन ।।**
**असि अवय .....**

त्वया हृत्वा वामं वपु–रपरितृप्तेन मनसा
शरीरार्धं शंभो–रपरमपि शङ्के हृतमभूत् ।
यदेतत् त्वद्रूपं सकलमरुणाभं त्रिनयनं
कुचाभ्यामानम्रं कुटिल–शशिचूडालमकुटम् 23

हे जगदम्बे! लगता है शिव का वामाङ्ग हरण कर, आपने सन्तोष न मान कर उसका दक्षिणार्द्ध भी अपने दिव्य शरीर के अरुणाभ के कारण आपका ही दिखाई देता है। वह शरीर तीन नयन युक्त तथा कुच–भार से झुका सा है, और केशों पर द्वितीया का चन्द्रमा मुकुट के रूप में सुशोभित है। यही आपका शिवरूपिनी और शिव–शक्ति रूप है।

खोवुर ओ'ड शरीर रॅटुथ तस शंकरस
दॅछुन ओ'ड ति शक्तिमय तस बासान
त्रिनेत्र दॉरी तुँ वछॅ बारॅ ज़न नॅम्योमुत
द्वयिं' हुन्द चन्द्र ति सुमि प्यठ ज़ोतान
शिव शक्ति म्यॅुल सु अर्द्धनारेश्वर
यि शिव सायुज्य रूप छु शूबायिमान ।।
असि अवय ...

जगत्सूते धाता हरिरवति रुद्रः क्षपयते
तिरस्कुर्व–न्नेतत् स्वमपि वपु–रीश–स्तिरयति।
सदा पूर्वः सर्वं तदिद–मनुगृहणाति च शिव–
स्तवाज्ञा–मालम्ब्य क्षणचलितयो–र्भ्रूलतिकयोः 24

हे विश्व–विधायिन् माँ, ब्रह्मा विष्णु, रुद्र जगत की सृष्टि, पालन तथा लय करते हैं, तो सदाशिव 'ईश्वर' सब का संहार करके स्वयं को तटस्थ रखते हैं। फिर जब युग परिवर्तन होता है तो आपकी भ्रूलताओं के संकेत मात्र से फिर पुनरोत्पति का अनुग्रह करके ईश्वर नया प्रपंच रचते हैं।

ब्रह्मा छु व्युथपती करान हरि लल्वान
रुद्र रूपॅ सॉरिसॅय छु संहार करान
सु ईश अदुॅ सदाशिव रूपॅ अथ न्यंगलिथ
सारिसॅय छु पानुॅसॅय मंज़ लय करान
युॅग यलि फेरि मॉजि चानि भुम्बि इशारॅ ॲकि
अनुग्रह सु ईश बेयि नोव प्रपंज़ करान ।।
असि अवय ...

त्रयाणां देवानां त्रिगुण–जनितानां तव शिवे
भवेत् पूजा पूजा तव चरणयो–र्या विरचिता।
तथा हि त्वत्पादोद्वहन–मणिपीठस्य निकटे
स्थिता ह्येते शश्वन्मुकुलित–करोत्तंस–मकुटाः 25

हे शिवे, आपके चरणों की पूजा करने से आपके तीनों गुणों से सम्पन्न तीनों देवों की भी पूजा होती है। सतोगुण, रजोगुण तथा तमोगुण तीनों करबद्ध आपके रत्न जड़ित मौक्तिक प्रकाश युक्त पाद–पीठ के सम्मुख खड़े होकर अलौकिक तेज़ प्राप्त करते हैं।

चे़ पादॅ कलमन हॅज़ि पूज़ायि सॉतीय
त्रि–गुणॅ दीवन हॅन्ज़ ति पूज़ सपदान
यिमन हॅन्दि रजो गुण, सतोगुण तमोगुण
छि चानिव'य पादव तलॅु व्वपदान
रतनॅु मो'खतॅु ज़ोतवुन युस पाद–पीठचोन
गुल्य गण्डिथ यिम ति' तीज़ तॅति प्रावान ॥
असि अवय ...

विरिञ्चिः पञ्चत्वं व्रजति हरिराप्नोति विरतिं
विनाशं कीनाशो भजति धनदो याति निधनम् ।
वितन्द्री माहेन्द्री विततिरपि संमीलित–दृशा
महासंहारेऽस्मिन् विहरति सति त्वत्पति–रसौ 26

हे सति माता! प्रलय काल पर ब्रह्मा और विष्णु पंचमहाभूतों में विलीन हो जाते हैं, यमराज तथा कुबेर भी विनष्ट हो जाते हैं। सहस्रनेत्र महेन्द्र भी नेत्रों को बन्द कर लेते हैं, परतु आश्चर्य है कि आपके पति महाशिव ही जागते और लीला मग्न रहते हैं, यह आपके पतिव्रत का ही महात्म्य है।

ही सती माता प्रलय समयस प्य'ठ
ब्रह्मा वे'शन छु त्वतुॅनॅय लय गछ़ान
महाकाल तुॅ बेयि कुबेर ति मृत्यु प्रावान
सासुॅ न्यथॅरॅ महेन्द्र ति न्यथरन वटान
आश्चर्य माता, चे़ शक्ति रूपॅ सा'मी
बस सुय सदाशिव छु लीला करान ।।
असि अवय ...

जपो जल्पः शिल्पं सकलमपि मुद्राविरचना
मतिः प्रादक्षिण्य–क्रमण–मशनाद्याहुजित–विधिः।
प्रणामः संवेशः सुखमखिल–मात्मार्पण–दृशा
सपर्या–पर्याय–स्तव भवतु यन्मे विलसितम् 27

हे माँ! मेरी वाणी, मन्त्र–जप के समान, तथा शरीर का अंग अंग आपके प्रति कर्मकाण्ड रूप व्यवहार रत हो, भोजनादि हवन प्रकार आहुति हों, शयन, प्रणाम के समान हो, सभी सुखों के उपभोग में आत्म समर्पण की अवस्था तथा मेरा विलास तुम्हारा ही पूजन–क्रम होना चाहिए। हे त्रिपुरसुन्दरी ! साधकों का प्रत्येक कर्म आपके प्रति अर्पित रहता है और वे मनसे सदा आप की पूजा करते रहते हैं।

**वानी यिछ़ ज़न मन्त्रन हुन्द ज़फ'**
**नॅरि ज़ङ्गुँ अंग' कर्मकांड वरतान**
**फेरुँ थोर चे' प्रॅकरम, ख्यन हवन आहुती**
**शॉन्गुन प्रणाम मुद्रा सोखॅ चे' अरपन**
**साधकन प्रथ क्रिया ही त्रिपुर सुन्दरी**
**छि आसान मनुँ चॉजि पूज़ायि क्रम ।।**
**असि अवय ...**

सुधामप्यास्वाद्य प्रति–भय–जरामृत्यु–हरिणीं
विपद्यन्ते विश्वे विधि–शतमखाद्या विविशदः।
करालं यत् क्ष्वेलं कबलितवतः कालकलना
न शम्भोस्तन्मूलं तव जननि ताटङ्कमहिमा 28

हे ताटङ्क शोभित माँ! ब्रह्मा इन्द्र आदि देवगण अमृत पान करके भी काल क्वलित तथा मृत्यु को प्राप्त हो जाते हैं। परन्तु हलाहल विष पान कर लेने पर भी सदाशिव सदा अविनाशी तथा कालातीत रहते हैं, इसका कारण है कि तुम्हारे कानों में सौभाग्यवती होने का प्रतीक ताटङ्क (डेजिहोर) सुशोभित है । (प्रत्येक नारी को यह ताटङ्क (डेजिहोर) सौभाग्यशाली बना देता है।)

**अमर अमृत च्यथ ति ब्रह्मा दीवगण**
**प्रलयँ विज़ि तिम ति कॅरि कालन ग्रास**
**हलाहल ज़हर चॅथ ति शंकर सॉमी**
**रूद अजर अमर सदा काल निश अपोर**
**कारण कॅनन चे' डे'कॅ बजरुक डे'जिहोरँ**
**प्रथ त्रियँ डेजहोरँ छु डेकॅ–बजर दिवान ।।**
**असि अवय ...**

**किरीटं वैरिञ्चं परिहर पुरः कैटभभिदः**
**कठोरे कोटीरे स्खलसि जहि जंभारि–मुकुटम् ।**
**प्रणम्रेष्वेतेषु प्रसभ–मुपयातस्य भवनं**
**भवस्याभ्युत्थाने तव परिजनोक्ति–विजयते** 29

हे कुण्डिलिनी शक्ति माँ! आपके दरबार में ब्रह्मा इत्यादि देवगण नतमस्तक आपके प्रणाम में खड़े रहते हैं उसी समय भवन में शिव को आते देख, सेविकायें जय हो, जय हो पुकारते आपको सावधान करती हैं, तभी आप शिव के साथ एकाकार होने हेतु स्वागत को दोड़ती आगे बड़ती हो कि कहीं नतमस्तक मुद्रा में ब्रह्मा, विष्णु और इन्द्र के मुकुटों के साथ ठोकर न लगे।

**शिव यॅलि अकस्मात च़ाव चोन दरबार**
**सखियव ग्रज़ तुॅजि जय जयकार**
**वुज़म'लि टुॅकि द्रायि शक्ती कुण्डिलिनी**
**शिवस सॉत्य प्रावने ईकाकार**
**चेनॅवॅत्रि दिच़हस युथ नुॅ ठूकुर ल'गि**
**ब्रह्मा वेशण यन्द्रुॅ मुकटन सॉत्य ।।**
**असि अवय...**

स्वदेहोद्भूताभि–र्घृणिभि–रणिमाद्याभि–रभितो
निषेव्ये नित्ये त्वा–महमिति सदा भावयति यः।
किमाश्चर्यं तस्य त्रिनयन–समृद्धिं तृणयतो
महासंवर्ताग्नि–र्विरंचयति नीराजन–विधिम् 30

हे जगत नित्ये ! आपके स्वरूप में, अणिमादि अष्ट सिद्धि–रश्मियाँ प्रज्वलित होती हैं जो महासाधक ध्यान में 'त्वाम् अहं' की भावना को धारण करते हैं, परमपद का आभास केवल उसे ही होता है, वह त्रिनेत्र शिव सिद्धि को भी तृण के समान समझता है और यदि प्रलयाग्नि भी उसकी आरती उतारे, तो कोई आश्चर्य नहीं।

**ही ज़गत नित्ये' चॉ'निस स्वरूपस**
**अनिमादि अष्ट सिद्धि छि प्रज़लान**
**युस साधक ध्यानुँ अथ स्वरूपस र'टि**
**'अंह त्वाम' पदवी छि तस बास यिवान**
**त्रिनेत्र शिव सिद्धि तस नुँ टारि कंह खसान**
**प्रल्यॉअग्नि ति' तस छि' आरती करान ।।**
**असि अवय ...**

चतु:षष्टयातन्त्रैः सकल–मतिसंधाय भुवनं
स्थितस्तत्तत्–सिद्धि–प्रसव–परतन्त्रैः पशुपतिः ।
पुनस्त्व–न्निर्बन्धा–दखिल–पुरुषार्थैक–घटना–
स्वतन्त्रं ते तन्त्रं क्षितितल–मवातीतर–दिदम् 31

हे सर्वसिद्धि दायिनी माँ! पशुपति शिव ने सम्पूर्ण भुवनों को अपनी–अपनी सिद्धियों के स्वरूप चौंसठ तन्त्रों से सुशोभित किया, आपको लगा कि यह सब व्यावहारिक हैं अतः आप श्री को सन्तुष्ट न देख कर, आपके आदेश पर ही, सर्वपुरुषार्थ एवं सिद्धियों के दाता 'श्री विद्या तन्त्र' को प्रकट किया जो भक्त जनों को धर्म, अर्थ और मोक्ष प्रदान करता है।

चुहॅंठव तन्त्रव ही सिद्धि दात्री
पॉरॉवि भुवन यिम पशुपति शिवन
बासेय यिम चैं व्यवहॉरी माता
हुकम' चानि चोन तन्त्रॅ यि बोवुन
श्री विद्या तन्त्र यि चोन पुरुषार्थ दिवान
भखत्यन धर्म अर्थ मूक्षॅ बखॅचान ।।
असि अवंय ...

शिवः शक्तिः कामः क्षिति–रथ रविः शीतकिरणः
स्मरो हंसः शक्रस्तदनु च परा–मार–हरयः ।
अमी हृल्लेखाभि–स्तिसृभि–रवसानेषु घटिता
भजन्ते वर्णास्ते तव जननि नामावयवताम् 32

हे मंत्र सिद्धि दायिनी माँ ! शिव, शक्ति,काम, क्षिति पृथ्वी, सूर्य, चन्द्र स्मर,. हंस, शक्र (इन्द्र) तथा पराशक्ति, मार और विष्णु, इन तीन कूटबीजों के साथ ह्रीं के योग से उपासक गण आपके पन्दराह (15) अक्षर मंत्र का भजन स्मरण करते रहते हैं। (यह तीन कूट अक्षर, ' क ए ई ल ह्रीं', ह स क ह ल ह्रीं, स क ल ह्रीं वर्ण के हैं। (पंचदशाक्षरी–गुरु अक्षर/शोडाशक्षरी)

**ही त्रपोर सुन्दरी चे मंत्र–नाम रूप छुय**
**त्रेयिुं गुॅणॅ शब्द रूपॅ मिलविथ बनान**
**शिव, शक्ति, काम क्षिति, गोडन्युक पद अथ**
**सिर्य चन्द्रमॅ स्मर, हंस, श्क्र' द्वोयुम**
**त्रेयुम परा मार हरि तुॅ ह्रीं, यिमन मिलॅविथ**
**पंदाह अक्षरी मंत्र साधक जॅपान ।।**
**असि अवय ...**

स्मरं योनिं लक्ष्मीं त्रितय–मिद–मादौ तव मनो–
र्निधायैके नित्ये निरवधि–महाभोग–रसिकाः।
भजन्ति त्वां चिन्तामणि–गुणनिबद्धाक्ष–वलयाः
शिवग्नौ जुह्वन्तः सुनभिघृत–धाराहुति–शतैः 33

हे नित्ये ! आपके मंत्र के साथ पहले क्लीं ह्रीं श्रीं को जोड कर भोग–मोक्ष आनन्द की इच्छा वाले आपके साधक शुद्ध घी से शिवाग्नि में सैंकडों आहुतियों से चिन्तामणि मनक माला लिये जाप यज्ञ करते हैं। और उन्हें प्राप्ति इस प्रकार की होती है कि कुछ मांगने की आवश्यकता ही नहीं पड़ती ।

**केन्ह साधक यिम भोग मोक्ष बापथ**
**महा आनन्दँ मन्त्रुक ज़फॅ करान**
**क्लीं ह्रीं श्रीं मंत्रन बुथि मिल'विथ**
**निरन्तर शिवॅ अग्नि शोद्ध ग्यवॅ हुमान**
**चिन्तामणि ज़ॅप मालि तिम साधक**
**प्रावान त्यूत युथ नुँ मंगनुय प्यॅवान ।।**
**असि अवय ..**

**शरीरं त्वां शंभोः शशि–मिहिर–वक्षोरुह–युगं**
**तवात्मानं मन्ये भगवति नवात्मान–मनघम् ।**
**अतः शेषः शेषीत्यय–मुभय–साधारणतया**
**स्थितः संबन्धो वां समरस–परानन्द–परयोः** 34

हे भवानी ! शिव शक्ति अथवा शक्ति–शिवा रूप – दोनों एक दूसरे के पूरक हैं आप ही शम्भू का शरीर हो, वक्षस्थल के दो स्तन सूर्य चन्द्रमा हैं, आप सम्पूर्ण भव की आत्मा शिवरूप में हो, आपके दिव्यदेह में परानन्द शंकर और परा–शक्ति है, आप एक दूसरे के पूरक हैं, इसमें सन्देह नहीं। आप ही अर्द्धनारीश्वर स्वरूप धारण करती हो।

**शिव शक्ती या शक्ति शिवा रूप**
**अख अकिस छि पूरणन पूरण करान**
**शिव सुन्द शरीर चॆय सूर्य चन्द्रम चॆ वॅछ**
**शिव रूप आत्मा, शिवा रूपिनी**
**आनन्द भैरव तुॅ आनन्द भैरवी**
**अरदनॉरीश्वर स्वरूप चॆ दारान ।।**
**असि अवय ...**

मनस्त्वं व्योम त्वं मरुदसि मरुत्सारथि–रसि
त्वमाप–स्तत्वं भूमि–स्त्वयि परिणतायां न हि परम्!
त्वमेव स्वात्मानं परिणमयितुं विश्व–वपुषा
चिदानन्दाकारं शिवयुवति–भावेन बिभृषे 35

हे शिवयुवति, आप ही मन, आकाश, तथा भूमि हो। आप ही वायु स्वरूव में ब्रह्माण्ड को स्थायित्व प्रदान करती हो। आप ही अग्नि हो, जल, और पृथ्वी हो। हे कुंडलिनी स्वरूपा माता! इसी सामर्थ्य से सूक्ष्म तत्त्व स्थूल के साथ मिल कर परिपूर्ण हो जाता है। ऐसे शिवमय विश्वरूप, स्वेच्छा से चिद्रूप, एवं आनन्द रूप को, आप ने ही धारण कर रखा है।

**मन आकाश अग्नि ज़ल तुँ प्रथवी**
**वायु तत्वँ चुँ ब्रमांड पॉरान**
**अमि सामर्थ ही कुण्डलिनी स्वरूपा**
**सूक्षम स्थूल चँ परिपूर्ण बनान**
**परि पूर्ण चिदानन्द स्वरूप चँ माता**
**शिवस शक्ती आसॅनुक छु बास दिवान।**
**असि अवय ..**

**तवाज्ञाचक्रस्थं तपन–शशि–कोटि–द्युतिधरं**
**परं शंभुं वन्दे परिमिलित–पार्श्वं परचिता ।**
**यमाराध्यन् भक्त्या रवि–शशि–शुचीना–मविषये**
**निरालोकेऽलोके निवसति हि भालोक–भुवने** 36

हे कुंडलिनी शक्तियाँ ! आपका आज्ञाचक्र करोड़ों सूर्य, चन्द्रों से सुशोभित है। वहीं आप परमशिव के वाम पक्ष में शक्ति स्वरूपा विद्यमान हो। इसी अद्भुत स्वरूप की योगीजन आराधना करते हैं तथा वही योगीजन निर्भय होकर अद्भुत प्रकाश लोक में निवास करते हैं।

**आज्ञा चक्रॅ चोन कुण्डलिनी शक्ती**
**करोरॅ बॅद्य सिर्य् चन्द्रम प्रकाशमान**
**तॅति शिवस खोवॅरि चुॅ शक्ती रूपा**
**करान यूगी त्वता छि अॅथि स्वरूपस**
**तिमय यूगी कुनि भय रोसॅ माता**
**प्रकाशमान लूकस मंज़ छि वास करान ।।**
**असि अवय...**

विशुद्धौ ते शुद्धस्फटिक–विशदं व्योमजनकं
शिवं सेवे देवीमपि शिवसमान–व्यवसिताम्।
ययोः कान्त्या यान्त्याः शशिकिरण–सारूप्यसरणेः
विधूतान्त–र्ध्वान्ता विलसति चकोरीव जगती 37

आपके कण्ठ के विशुद्धि चक्र में विशुद्ध आकाश के जनक व्योमेश्वर सदाशिव की तथा आप व्योमोश्वरी के साथ, निर्मल स्फटिक रूप की मैं सदा आराधना करता हूँ। जिनकी चन्द्र–किरणों जैसे कान्ति से अज्ञान रूपी अन्धकार से मुक्त हुआ जगत् चकोरीवत् मस्त होकर आनन्दित हो जाता है।

**चॉन्सि विशुद्ध चक्रस छुस बुँ पूज़ान**
**निर्मल स्वरुपुँ व्योमिश्वर शिवस**
**तँति तॉस्य' सॉति चुँ व्योमेश्वरी शूबँवुँन्य**
**चन्द्रमुँ शीतल प्रकाश छु व्वपदान**
**सुयँ प्रकाश छु सोरुय अज्ञान कासान**
**ज़गत चकोरी स्वरूपँ आनन्द तुलान।।**
**असि अवयं ...**

समुन्मीलत् संवित्कमल–मकरन्दैक–रसिकं
भजे हंसद्वन्द्वं किमपि महतां मानसचरम् ।
यदालापा–दष्टादश–गुणित–विद्यापरिणति–
र्यदादत्ते दोषाद् गण–मखिल–मद्भ्यः पय इव 38

हंस दम्पति (शिव–शिवा) के परस्पर आलाप से अठारह विद्याओं जिनमें प्रकृति के गुण दोष अलग करने की शक्ति है का विस्तार होता है जिनकी जानकारी से साधक में उसी प्रकार गुण–दोष विवेचन की शक्ति आ जाती है जिस प्रकार राजहंस में नीर–क्षीर विवेक की शक्ति निहित रहती है। हे माँ ! अनाहत चक्र में पहुँच करक मन–सागर में हंस युगल (शिव–शक्ति) नृत्य मान दिखाई देते हैं।

**अनाहत चक्रस प्यठ साधकन छिय**
**मन सागरस मंज़ हंस जूरिं नॅचान**
**फोलिमॅति ज्ञानुं पम्पोश मांछि रस तिम**
**अरदाह विद्यायि ज्ञान व्यस्तारान**
**ग्वॅन तुँ दूश चारून साधक छि ज़ानान**
**यिथॅ राज़हंस द्वद तुँ पोञ छि ब्योन करान ।।**
**असि अवय ...**

तव स्वधिष्ठाने हुतवह–मधिष्ठाय निरतं
तमीडे संवर्तं जननि महतीं तां च समयाम् ।
यदालोके लोकान् दहति महति क्रोध–कलिते
दयार्द्रा या दृष्टिः शिशिर–मुपचारं रचयति 39

हे जननी जगत पालना करने वाला माता ! आपके स्वाधिष्ठान चक्र में अग्नि तत्त्व है वहां संवर्ताग्नि शिव के साथ काल–सम्पन्ना भगवती समया की मैं स्तुति करता हूँ। जब वह संवर्ताग्नि रुद्ध अपार क्रोधमयी दृष्टि से सब लोकों को भस्म करने लगता है, तब आप समयाम्बा रूप, कृपा पूर्वक, साधकों को अपनी शीतल दृष्टि से रक्षा करती हो और उन लोकों को भी ठण्डक प्रदान करती हो ।

**ही जननी, जगत पालिनी माता**
**स्वाधिष्ठानुँ प्यठ चुँ अग्नि त्वत**
**कालाग्नि रुद्र सॉमी तॅति चेय सूत्य**
**तॉथि शक्ति–रुद्र रूपस छुस स्वरान**
**कालाग्नि रुद्र य'लि क्रूध संहार करान**
**साधकन चॅ शीतलुँ दृष्टि रछान ।।**
**असि अवय..**

**तटित्वन्तं शक्त्या तिमिर–परिपन्थि–स्फुरणया**
**स्फुर–न्नानारत्नाभरण–परिणद्धेन्द्र–धनुषम् ।**
**तव श्यामं मेघं कमपि मणिपूरैक–शरणं**
**निषेवे वर्षन्तं हरमिहिर–तप्तं त्रिभुवनम् 40**

हे अमृतेश्वरी ! मेघ स्वरूपा ! वृष्टि दायिन ! अमृतेश्वर के साथ हम तुम्हारी पूजा करते हैं । सूर्य ताप से तप्त त्रिलोकी में आप सुधामय शाम मेघ रूप मणिपुर से अमृत वर्षा कर सन्ताप हरण करती हो। आप अन्धकार नाशिनी चमकीले आभरणों से जडे विविध रत्नों की चमक के समान इन्द्रधनुष का रूप धारण किये, अन्धकार का संहार करती हो।

**शामरंगॖ–ओबरॅ वर्षा करवुन स्वरूप**
**अमृतेश्वरस सूत्य चे़ छिय पूज़ान**
**रतनॖ मोखतॖ ज़ॅचॅ़ मणिपुर छख प्रज़लान**
**इन्द्रधनॅशि रूप अन्दकारन चटान**
**सिर्य जोशॅ तापॅ तपवॅञि त्रेलोकी**
**छख सुदामिनी रूप संताप हरान।।**
**असि अवय..**

**तवाधारे मूले सह समयया लास्यपरया**
**नवात्मानं मन्ये नवरस–महाताण्डव–नटम्**
**उभाभ्या–मेताभ्यां–मुदय–विधि–मुद्दिश्य दयया**
**सनाथाभ्यां जज्ञे जनकजननीमत् जगदिदम्** 41

मैं मूलाधार में विलास करती श्री समया देवी के साथ नवरस नृत्यमग्न नटराज का मानसिक चिन्तन–मनन करता हूँ। आप शिव–शिवा से ही यह समस्त जगत, सनाथ, माता–पिता से युक्त है, आपकी कल्याणकारिणी दया से समस्त संसार का अस्तित्व है।

**मुलाधारस प्यठ महाभैरव**
**नवरस नाटक चे़यँ सात्य करान**
**चे़ति लास्य रूपँ लय ‘ही महाभैरवी**
**अँथि स्वरूपस छुस बुँ चिन्तन करान**
**रुध्र रूप लयि पतुँ अमि स्वरूपँ मोल मॉजि**
**प्रोव ज़गतन आव व्यकास व्वदयस ।**
**असि अवय..**

**गतै–र्माणिक्यत्वं गगनमणिभिः सान्द्रघटितं**
**किरीटं ते हैमं हिमगिरिसुते कीर्तयति यः ।**
**स नीडेयच्छाया–च्छुरण–शबलं चन्द्र–शकलं**
**धनुः शौनासीरं किमिति न निबध्नाति धिषणाम्** 42

हे हिमगिरि सुता! जो आपके सुवर्ण–मुकुट का ध्यान से स्मरण करते हैं उन्हें ऐसा प्रतीत होता है कि इस पर तारागण रूपी मणियां जडी हुई हैं तथा इन्द्रधनुष कलाओं से यह सुशोभित है मानो इनका निवास ही यही पर है और इसी में यह लय हो जाते हैं। हे हिमालय पुत्री ! इसी मुकुट का स्मरण साधक अपनी साधना में करते रहते हैं।

**डेकॅ टिकॅ मुकट शेरि प्यठ चे़य शूबान**
**बाह सिर्य मोखत लाल हिहॅ ज़ोतान**
**चन्द्रमॅ कलायि यन्द्रधनॅशि गाह त्रावान**
**ओल ज़न यिमन ऑति ऑथि लय गछ़ान**
**ही हिमाल पुत्री मुकट युथ डेयॅकस प्यठ**
**साधक छि साधनायि मंज़ सुमरान ।।**
**असि अवय..**

धनोतु ध्वान्तं न–स्तुलित–दलितेन्दीवर–वनं
घनस्निग्ध–श्लक्ष्णं चिकुर–निकुरुंबं तव शिवे ।
यदीयं सौरभ्यं सहज–मुपब्धुं सुमनसो
वसन्त्यस्मिन् मन्ये वलमथन–वाटी–विटपिनाम् 43

हे शिवा ! आपके केश घने, चिकने, कोमल खिले हुए नीलकमल वन के समान हैं, यह हमारे मन के अज्ञान तथा अंधकार को दूर करें। लगता है इन्द्र–वाटिका के पुष्प–गुच्छे इन केशों में स्वयं को सुगन्धित करने के लिये ही आ लगे हैं। हे देवी हमें अन्धकार ने घेर लिया है हम पर दया करो ताकि ज्ञान पद्म खिल उठें।

हे शिव सन्ज़ॅ अरदांगिनी हे शिवे
सियाह केश चे़ कोमल पम्पोशवन
यन्द्राज़ॅ सॅन्दि वाटिकायि हॅन्दि विटप पोश
वलनुॅ आमॅति रूमन बॅनि ना सुगन्ध
साधक ति अन्धकारॅ अज्ञानॅ वॅलिमुॅत्य
कर दया फोलराव ज्ञानॅ पम्पोश ।
असि अवय..

**तनोतु क्षेमं न–स्तव–वदनसौन्दर्यलहरी**
**परीवाहस्रोतः–सरणिरिव सीमन्तसरणिः ।**
**वहन्ती सिन्दूरं प्रबलकबरी–भार–तिमिर–**
**द्विषां बृन्दै–र्बन्दीकृतमिव नवीनार्क–किरणम्** 44

हे भगवती ! आपके दिव्य मुख के ऊपर दिव्य मांग सिन्दूर से भरी ऐसी शोभा देती है मानो घने केशों में बन्धे अन्धकार को सूर्य की जेज़ किरण बाहर फूट कर नष्ट कर रही हैं। ऐसा लग रहा है कि मानो सौन्दर्य–नद प्रवाहित है। आप श्री की दिव्य सुन्दर लहर हमारा सदा शुभ तथा कल्याण करे। हे प्रज्वलित माता ! यही आशा लेकर मैं प्रतीक्षा रत हूँ।

**डेकि प्यठ तालि हॅन्ज़ सुम चॉञि शूबान।**
**सोन्दरतायि हुन्द आरॅ ज़न पकान**
**ॲथि सुमि सेन्दूर, खसवुन सिर्य ज़न**
**अज्ञान घटनॅय कॅचि़ रटिथॅय**
**छम म्य आशा ही प्रज़लॅवञि माता**
**कास अज्ञान रोज़ न्यथ सनिदान ।**
**असि अवय..**

**अरालैः स्वाभाव्या–दलिकलभ–सश्रीभि–रलकैः**
**परीतं ते वक्त्रं परिहसति पङ्केरुहरुचिम् ।**
**दरस्मेरे यस्मिन् दशनरुचि–किञ्जल्क–रुचिरे**
**सुगन्धौ माद्यन्ति स्मरदहन–चक्षु–र्मधुलिहः 45**

हे विश्वम्भरा माँ ! आपके स्वाभाविक घुंघराले बालों से घिरा आपका मुख–कमल मानो दूसरे सुन्दर कमलों के सौन्दर्य पर भ्रमर मंडरा रहे हैं। उसी पद्म मुख के भीतर स्फटिक जैसे दांतों से कुछ मुस्कराने पर निकलने वाली सुगन्ध से स्वयं शिव के नयन रूपी भ्रमर मुग्ध हो जाते हैं। शंकर भी मुदित मन से यही वास करते हैं। माँ ! मुझ पर कृपा कर, मैं यही ध्यान करता रहूँ यही मेरी इच्छा है।

**घूंघर मसलङ्ग सुन्दर मुखस प्यठ**
**मांछ बोंम्बरॅ–गण ज़न छि कमलन हेडान**
**तॅथि पम्पोशॅ मोखस सफेद दन्द माल यिछ़**
**सुगन्ध दिवान ज़ि शिव नयनन ति ब्रॅमरान**
**काम वश शंकर अति वास करवुॅन,**
**कर कृपा बुॅ रोज़ हा युथुय ध्यान करान ।।**
**असि अवय.**

**ललाटं लावण्य–द्युति–विमल–माभाति तव यत्**
**द्वितीयं तन्मन्ये मकुटघटितं चन्द्रशकलम्।**
**विपर्यास–न्यासा–दुभयमपि संभूय च मिथः**
**सुधालेपस्यूतिः परिणमति राका–हिमकरः** 46

हे ज्योतिर्मयी माँ ! आपका ललाट स्वयं लावण्य मय चन्द्रकला युक्त कान्ति से चमकता है तथ आपके मुकुट पर चकमता द्वितीय कला का चन्द्रमा सुखकर है। यही ललाट और मुकुट की चन्द्र कलाओं का यदि हम स्थान परिवर्तन (उलट) करें तो अमृत लेप से जुडे शरद पूर्णिमा के पूर्ण चन्द्र स्वरूप आपका मुख मंण्डल कल्याणकारी बन जाता है । हे माँ ! यही आनन्ददायक अमृत वर्षा निरन्तर होती रहे ताकि साधकों को तुम्हारा अनुग्रह प्राप्त हो जाये।

**चोन ललाट छु चन्द्रमॅं कला सोसॅं शूबान**
**बेयि मुकट द्वयि हुन्द चन्द्रॅ प्रज़लान**
**यिमय चन्द्रम कलायि योद फिरिथ मिल्वोख**
**हरदॅ चन्द्रमॅ परिपूर्ण बनान**
**यॅहय ह्रीं मुद्रा अमृत वर्षा**
**करि साधकन, बॅनि अनुग्रह चोन ।।**
**असि अवय..**

भ्रवौ भुग्ने किंचिद् भुवन–भय–भङ्ग–व्यसनिनि
त्वदीये नेत्राभ्यां मधुकर–रुचिभ्यां धृतगुणम् ।
धनु–र्मन्ये सव्येतरकर–गृहीतं रतिपतेः
प्रकोष्ठे मुष्टौ च स्थगयति निगूढान्तर–मुमे 47

हे भुवन–भयहारिणी माँ ! आपके भौंहों की चढी त्यौरी कामदेव के बाएँ हाथ में लिये उस धनुष के समान है, जिसकी प्रत्यंचा पर चढ़े शर आपके भ्रमर समान नेत्रों से निर्मित है और मदन–कर–मुष्टि क्षमता हीन लगती है, तुम्हारी उदार दृष्टि से भक्तों के सभी भय दूर होते हैं।

ही भय नाशनी छख स्वभाव किञ सदा
जगतन हर प्रकारॅ भय कासॅवॅनि
बुम्ब चानि कामदीव तीरकमान आसॅवन्य
स्वरमॅलि नेथरॅ तीर अथ चॅ रॅटिथय
कामदीव खोव्शॅ अथॅ म्वॅछि रटिथ बलहीन
चानि द्रष्टि बज़र, यि, भय छि कासान ।
असि अवय..

**अहःसूते सव्यं तव नयन–मर्कात्मकतया**
**त्रियामां वामं ते सृजति रजनीनायकतया ।**
**तृतीया ते दृष्टि–र्दरदलित–हेमाम्बुज–रुचिः**
**समाधत्ते सन्ध्यां दिवस–निशयो–रन्तरचरीम्** 48

हे काल सन्चालिनी शक्ति ! आपका दाहिना नेत्र सूर्य तथा बायाँ नेत्र चन्द्रमा होने से क्रमशः दिन और रात्रि का निर्माण होता है। आपका तृतीय नेत्र अर्धविकसित स्वर्ण कमल के समान दिन और रात्रि के बीच सन्ध्या और उषा का निर्माण करता है। हे समय स्वामिनी माँ ! आप स्वयं ही कालातीत हैं। साधक नित आपसे ही अनुग्रह प्राप्त करना चाहते हैं।

**दछुन न्यथर चे़ सिर्य युस ज़गतन दोह दिवान**
**खोवुर चन्दॅर छु रॉच़ हुन्द कारण**
**त्रेयुम न्यथिर चे़ अडॅफोल स्वर्ण रूप पम्पोश**
**छु कारण ज़ि सुबॅ शामुॅ सन्ध्या बनान**
**ही समयस्वामिनी ध्यानवान छि न्यथ मगन**
**चे़य कुन चुॅ छख माता कालातीत ।।**
**असि अवय ...**

